डॉ0 ज्रोगफ्रीद शुल्त्स, सभापति डॉ0 कर्णसिह और मित्रो :

**प्रेमचंद : एक पाश्चात्य मूल्यांकन** विषय पर आज़ाद स्मारक व्याख्यान के अवसर पर मुझे आपका स्वागत करते हुए बड़ी प्रसन्नता हो रही है। यह उल्लेख करना उचित रहेगा कि स्वर्गीय मौलाना अबुल कलाम आज़ाद की स्मृति में इन व्याख्यानों का आरंभ भारतीय सांस्कृतिक संबंध परिषद् ने सन् 1958 में किया था। मौलाना साहब भारतीय सांस्कृतिक संबंध परिषद् के संस्थापक-अध्यक्ष और स्वतंत्र भारत में शिक्षा, संस्कृति और वैज्ञानिक मामलों के प्रथम मंत्री थे। वे एक महान विद्वान, शिक्षाविद् और राजनीतिज्ञ थे। ये व्याख्यान न केवल एक महान भारतीय नेता की अति प्रिय स्मृति को सम्मान देते है अपितु हमारे आज के संसार में, जो एक

भूमंडलव्यापी गांव का रूप ले चुका है, कुछ अंशों में, मानवीय मूल्यों की चेतना में वृद्धि भी करते हैं। इन व्याख्यानों का उद्देश्य यह भी है कि जिस व्यक्ति की स्मृति में ये कराये जाते हैं, उसकी ही तरह ये संसार की विभिन्न जातियों में पहले से अधिक सद्भावना की दिशा में सहायक हों। इन व्याख्यानों के द्वारा हम इस महान पुरुष को अपनी श्रद्धांजलि अर्पित करते हैं।

इस व्याख्यान माला का पहला व्याख्यान स्वतंत्र भारत के प्रथम प्रधान मंत्री पंडित जवाहरलाल नेहरू ने दिया था। बाद के व्याख्यानदाता विभिन्न स्थानों और देशों के थे। किन्तु उन सब व्याख्यानों का मूल भाव मानव मूल्यों पर आधारित रहा। इन व्याख्यानों की विषय सीमा में विज्ञान, अर्थशास्त्र, शिक्षा, अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग, शांति, राजनीति और मानवीय ज्ञान भी शामिल रहे हैं। इस व्याख्यान माला के पहले के वक्ताओं की सूची स्वयं अपना परिचय देती हैं: जवाहरलाल नेहरू, आर्नोल्ड टाय्नबी, सी0 वी0 रामन, वाल्टर हालस्टीन, कार्लोस पी0 रोमुलो, रेने मेहयू, लाइनस पालिंग, डी0 एस0 कोठारी, लार्ड बटलर, एलेस बेबलर, डोरोथी हौचकिन, सैयद हुसैन नस्र, जो अप्पैह, साबुरो ओकिता, सालिम अली और ए0 ऐम0 खुसरो।

जर्मनी में सन् 1925 में जन्मे डॉ0 शुल्त्स मारबुर्ग और बर्न विश्वविद्यालयों में पढ़े जहां उन्हें ग्रीक वाङ्मीमांसा पर लिखे अपने शोध-प्रबंध पर डाक्टर आफ फिलासफ़ी की उपाधि प्राप्त हुई। उनके इसके बाद के जीवन का क्रम अधिकाधिक जटिल हो जाता है क्योंकि वह विद्यासंग्रह और शिक्षण को समर्पित रहा है। उनके अध्ययन के विषयों में तुलनात्मक धर्म, तुलनात्मक साहित्य, अन्तर्राष्ट्रीय अध्ययन, इतिहास, भाषा विज्ञान, वाङ्मीमांसा और भाषाओं का समावेश रहा है। भारत के लिए डॉ0 शुल्त्स कोई अजनबी नहीं हैं। आप सन् 1951 और 1952 में वाराणसी के बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय में वैदिक और संस्कृत ग्रंथों का अध्ययन करते रहे। आप एक प्रसिद्ध विद्वान हैं जिनका हिन्दी और संस्कृत से घनिष्ठ परिचय और अंतरंगता पहले ही इस बात की साक्षी है कि हमारे दोनों देश छपे हुए शब्द के द्वारा, जिसके लिए उन्होंने अपना समस्त जीवन अर्पित कर दिया है, एक दूसरे के बहुत निकट आ गये हैं।

डॉ0 शुल्त्स ने प्रेमचंद की कृतियों का सूक्ष्म अध्ययन किया है। प्रेमचंद अपने समय को खूब पहचानते थे। एक महान कलाकार होने के नाते वह अपने समय से बहुत

आगे थे। इस महान देश मे बसे बेजुबान बच्चो, स्त्रियों और आम आदमी के संघर्षमय जीवन को उन्होंने अभिव्यक्ति दी। समाज-सुधारक और सहृदय लेखक के रूप में उन्होंने अपने युग की एक छाप छोड़ी। उपेक्षित वर्ग की स्थिति, रंग-रूप और आवाज़ को उन्होने अपनी कला के द्वारा साकार किया। हमारा यह सौभाग्य है कि प्रेमचंद शताब्दी समारोह के अवसर पर विदेश से आये डॉ0 शुल्त्स हमारे बीच हैं। ये महान मानवतावादी मौलाना अबुल कलाम आजाद की स्मृति में "प्रेमचंद-साहित्य : एक मूल्यांकन" विषय पर अपने विचार व्यक्त करेंगे जो कला और सामाजिक दायित्व के बीच की विभाजन रेखा को अस्वीकार करता है। हम परिषद् के लोग डॉ0 शुल्त्स के व्याख्यान द्वारा एक ही समारोह में भारत के दो महान सपूतों को अपनी श्रद्धाजलि अर्पित करके अपने को धन्य मानेंगे।

अब मैं डॉ0 शुल्त्स से निवेदन करती हूं कि वे अपना व्याख्यान आरंभ करें।

धन्यवाद।

**श्रीमती मनोरमा मल्ला**
सचिव
भारतीय सांस्कृतिक संबंध परिषद्

महामहिम और मित्रो,

इस वर्ष आज़ाद स्मारक व्याख्यान से हमें दो ऐसे महान भारतीयों को श्रद्धांजलि अर्पित करने का अवसर मिला है जो लगभग समकालीन थे —— मौलाना अबुल कलाम आज़ाद 1888 से 1958 तक रहे, और मुंशी प्रेमचंद 1880 से 1936 तक। मौलाना आज़ाद, भारतीय सांस्कृतिक संबंध परिषद् के संस्थापक-अध्यक्ष थे। वे आधुनिक भारत की एक बड़ी हस्ती थे। आप अरबी, फारसी और उर्दू के उत्कृष्ट कोटि के विद्वान, अगाध विद्या और पांडित्य के धनी तथा कुछ बड़ी उल्लेखनीय पुस्तकों के रचयिता थे जिनमें से एक पुस्तक कुरान-शरीफ़ पर उर्दू में लिखा गया उनका भाष्य भी है। यह एक स्थायी महत्व की रचना है। हम में से जिन लोगों

को उन्हें सुन्दर प्रवाहमयी उर्दू में बोलते हुए सुनने का अवसर मिला है, वे सचमुच धन्य हैं।

मौलाना साहब मात्र एक महान बौद्धिक हस्ती ही नहीं थे, अपितु वे एक महान देशभक्त भी थे। वे उन महान बौद्धिक हस्तियों की परंपरा में आते है जिनका हमारे स्वतंत्रता-आंदोलन पर महत्वपूर्ण प्रभाव पड़ा। दुर्भाग्य से आज राजनीति और बौद्धिकता परस्पर-विरोधी वस्तुएं प्रतीत होती हैं, पर हमें यह न भूलना चाहिए कि हमारे स्वतंत्रता आंदोलन में भारत में कुछ महानतम मनीषियों ने भाग लिया था, न केवल आरंभिक वर्षों में लोकमान्य तिलक और अरविन्द घोष जैसे लोग इसमें थे, पिछले दो-तीन दशकों में आचार्य नरेन्द्र देव, डॉ0 संपूर्णानन्द, चक्रवर्ती राजगोपालाचार्य, डॉ0 राजेन्द्र प्रसाद, डॉ0 क0 मा0 मुंशी और मौलाना आज़ाद जैसे विद्या के धनी इसमें रहे। उन महान मनीषियों की नक्षत्र माला में और कोई नक्षत्र उतना दीप्तिमान नहीं रहा जितने मौलाना आज़ाद। वे महान पांडित्य और विद्वता के साथ-साथ राष्ट्रीय आंदोलन और भारत के कल्याण के प्रति गहन प्रतिबद्धता के संगम थे।

आज जब हमारी राजनीति बौद्धिक दृष्टि से शून्य, प्रायः एक बौद्धिक ऊसरभूमि हो गयी है, मौलाना आज़ाद की स्मृति ताज़ा करने और गंभीरता से विचारने के लिए यह एक उचित अवसर है। मैं आशा करता हूं कि हमारी तरुण पीढ़ियां इस विलक्षण व्यक्ति के जीवन और कृतियों पर कुछ अधिक ध्यान देंगी जिनकी स्मृति में आज़ाद स्मारक व्याख्यान प्रति वर्ष होते हैं।

मुंशी प्रेमचंद की शताब्दी 1980 में मनायी गयी थी। वे आधुनिक भारतीय साहित्य की एक ऊंची हस्ती तथा हिन्दी उपन्यास और कहानी के एक पथ-परिष्कारक थे, उन्होंने अपनी गहरी सामाजिक प्रतिबद्धता, मानव की अवस्था के प्रति चिंता, और दुखियों तथा दलितों के साथ सहानुभूति और हमदर्दी रखते हुए, पाखंड और ढोंग का, जो हमारे समाज में इतने अधिक पाये जाते हैं, भंडाफोड़ किया — निश्चय ही उन्हें सदा आधुनिक भारत के बौद्धिक मंच की एक महत्वपूर्ण हस्ती माना जाता रहेगा। डॉ0 शुल्त्स ने प्रेमचंद पर लिखे अपने बहुत रुचिकर और सावधानी से की गयी शोध से परिपुष्ट निबंध द्वारा साहित्य-जगत की एक महान सेवा की है — इस भाषण में उन्होंने प्रेमचंद की कृतियों की तुलना डिकेन्स की कृतियों से करके

विशेष रूप से, कुछ नये पहलू दिखाये हैं। मेरा विश्वास है कि इससे आगे शोध के लिए एक उर्वर क्षेत्र खुल जायेगा। उन्होंने प्रकाश डाला है और यह भी स्पष्ट किया है कि प्रेमचंद के महान उपन्यास, विशेष रूप से 'गोदान' विश्व-साहित्य में गौरव का वह स्थान नहीं पा सके, जो उन्हें मिलना चाहिए था। मेरा विश्वास है कि उनका अपना व्याख्यान भी जब अधिक विस्तृत प्रसार के लिए परिषद् द्वारा प्रकाशित किया जाएगा, तब वह न केवल पश्चिम में अपितु हमारे अपने देश में भी प्रेमचंद को अधिक अच्छी तरह समझने की दिशा में एक महत्वपूर्ण योगदान होगा।

इस संदर्भ में, इस अवसर का लाभ उठाकर जर्मनी के महान भारत विद्या-विशारदों की सारी की सारी मंडली को अपनी श्रद्धांजलि भेंट करता हूं जिन्होंने गत सारी शती में महान भारतीय सांस्कृतिक परंपरा की समझ-बूझ और पुनर्मूल्यांकन की दिशा में इतना अधिक कार्य किया है। मेरे लिए अधिक विस्तार में जाना संभव नही है। पर इस मंडली की नामावली मैक्समूलर से शुरू होकर जर्मन विद्वान हीनरिक ज़िमर तक चली आती है जिसका बौद्धिक अध्ययन में अनुपम योगदान है; हमारे लिए यह बड़े संतोष की बात है कि आज डॉ0 शुल्त्स ने उस महान और उत्कृष्ट परंपरा को और आगे बढ़ाया।

आज की दुनिया, जो घृणा और संदेहों से टुकड़े-टुकड़े हुई पड़ी है, जबकि इतनी पर्याप्त परमाणु विस्फोट की सामग्री भूमंडल का चक्कर लगा रही है कि आज जीवित प्रत्येक मानव प्राणी बारह बार मारा जा सकता है। अतः सांस्कृतिक संबंध का महत्व पहले से भी अधिक बढ़ गया है, ताकि अलग-अलग प्रकार की सामाजिक, आर्थिक और राजनीतिक प्रणालियों पर चल रहे राज्यों के बीच बौद्धिक सेतु बनाये जा सक। इस सदभ में सांस्कृतिक संबंधों और सांस्कृतिक अध्ययन का बड़ा महत्व है। ऐसे संबंध-सूत्र और आदान-प्रदान करना ही हमारी परिषद् का उद्देश्य है। मैं प्रो0 शुल्त्स और श्रोताओं का आज यहां उपस्थित होने पर धन्यवाद करता हूं, और एक बार फिर मौलाना आज़ाद की स्मृति में अपनी पुष्पांजलि अर्पित करता हूं।

**डॉ. कर्णसिंह, संसद सदस्य**
उपाध्यक्ष
भारतीय सांस्कृतिक संबंध परिषद्

इस व्याख्यान के शीर्षक का चयन बहुत सोच-विचार कर किया गया था : इसका क्षेत्र बड़ा विस्तृत भी है, और साथ ही कुछ सीमित भी। सीमित इस कारण कि मेरे विचार पश्चिमी जगत के किसी पाठक-वर्ग के विचार होने का दावा नहीं कर सकते — वे तो मेरे अपने ही विचार हैं। मैं गहरी रुचि रखने वाले एक ऐसे पाश्चात्य अध्ययनकर्त्ता के रूप में बोल रहा हूं जिसका भारत के साथ स्नेह-संबंध लगभग तीस वर्ष से चला आ रहा है, और इस कारण जिसकी दृष्टि पर भारतीय वस्तुओं के प्रति पक्षपात का हल्का-सा रंग चढ़ गया है। एक और पहलू से भी मेरा दृष्टि-क्षेत्र संकुचित के साथ-साथ विस्तृत हो गया है : उस महान पुरुष के, जिसका सौवां जन्मदिन गत वर्ष मनाया गया था, जीवन कार्य का पूरा और सम्यक् मूल्यांकन करना न केवल समय की दीर्घता के कारण दुष्कर है, बल्कि इस कारण भी कठिन है कि

प्रेमचंद की सृजनशक्ति की गहराई और ऊंचाई आंक लेना किसी भी एक आदमी के सामर्थ्य की बात नहीं ।

इस लेख के प्रारंभ में मैं, मोटे रूप में, प्रेमचंद के अधिक महत्वपूर्ण उपन्यासों के विषय मे अपने विचार प्रस्तुत करूंगा । द्वितीय भाग में मैं उनके अंतिम महान उपन्यास 'गोदान' पर और पश्चिमी देशों में अब तक उसका बहुत कम प्रभाव पडने के कारणों पर कुछ प्रकाश डालूगा ।

प्रेमचंद ने अपनी लेखन-यात्रा बीस वर्ष के कुछ ही बाद शुरू कर दी थी और उनके पहले उपन्यास 'देवस्थान-रहस्य' में उनकी अनुभवहीनता बिल्कुल स्पष्ट दिखाई देती है। इसमें गठन की न्यूनताएं हैं — कोई कहने योग्य इतिवृत्त दृष्टिगोचर नहीं होता और पात्र भी घिसे-पिटे निर्जीव से हैं : भ्रष्ट पुजारी, और कलंकित भूखी-नंगी नाचने वालियां है । दूसरे उपन्यास 'प्रेमा' में प्रेमचंद ने एक सामाजिक प्रश्न—बाल-विधवाओं की समस्या पर विचार किया है । इसकी कथावस्तु जोड़-तोड़कर बनायी गयी है और इसमें उनका उपदेशक का रूप उन पर हावी है। इसके बाद के समय में प्रेमचंद तिलक और स्वामी दयानंद जैसे महापुरुषों पर मुग्ध रहे — तिलक ब्रिटिश शासन को "वरदान" के बजाय "विनाशकारी विदेशी अभिशाप" मानते थे । स्वामी दयानंद ने आर्यसमाज नामक संस्था की स्थापना की थी । इन दिनों प्रेमचंद ने प्रेम, शौर्य और बलिदान से पूर्ण राजपूती लड़ाइयों के ऐतिहासिक किस्से लिखे और उनके द्वारा अपने देशवासियों में, जो स्वतंत्र मनुष्यों की तरह जीना और मरना भूल गये मालूम होते थे, एक नयी चेतना जगायी ।

'वरदान' में राष्ट्रवाद और विवेकानंद के, जो प्रसिद्ध संन्यासी, बालाजी के रूप में आते है, उपदेशों को एक जगह गूथकर एक मर्मस्पर्शी भावुकतापूर्ण कहानी प्रस्तुत की गयी है : एक ऐसी प्रेमी युगल की कथा जिसे इस जीवन में संयोग सुख नही मिल सकता ।

सन् 1921 में महात्मा गांधी के आंदोलन में कूद पड़ने के साथ ही, लेखक के रूप में प्रेमचंद के नौसिखियेपन का काल समाप्त हो गया । उनकी अनेक रचनाओं में एक "रंगभूमि" उपन्यास है, जिसमें वे एक निपुण सामाजिक जीवन के कुशल शिल्पी के रूप में सामने आते हैं, और अपने असीम धैर्य तथा अद्भुत कुशलता से एक यथार्थ जगत की सजीव लघु सृष्टि सामने खड़ी कर देते हैं । लेखक की अन्य

रचनाओं के समान इस रचना में भी दीन-दुखियों, उनकी कमज़ोरियों और अच्छाइयों पर उसका विशेष ध्यान जाता है। एक अंधा-भिखारी सूरदास — हिंदी साहित्य में संभवत: पहली बार — इसमें करुणा-प्रेरक केन्द्रीय पात्र या हीरो बन जाता है। यह उपन्यास लेखक की रचना-यात्रा में बड़ी प्रगति का सूचक है, हालांकि इसके गठन में कुछ दोष रह गये है और लेखकीय व्याख्याओं और उक्तियों की बहुलता हो गयी है।

संभवत: सन् 1926 में प्रेमचंद का काफ़्का से परिचय तो नहीं रहा होगा, पर काफ़्का की तरह उन्होंने जीवन में बहुत से, शारीरिक और आत्मिक रूपान्तरणों की एक कहानी लिखी। उनके 'कायाकल्प' में अनातोले फ्रांस की कुछ अति कठोर और दु:साध्य नैतिक अवधारणाएं दृष्टिगोचर होती है — 'कायाकल्प' प्रेमचंद ने 'थाया' का हिन्दी-अनुवाद करते समय लिखी थी — और 'कायाकल्प' की कुछ घटनाओं में कल्पना की छलांग इतनी लम्बी लगा दी गयी है कि वे असंभाव्य लगती है। मौलिकता के इस अभाव की और इस तरह अवास्तविक दुनिया में भटक जाने की व्याख्याएं प्रेमचंद के जीवन-क्रम के आधार पर की गयी हैं, पर साहित्यिक मूल्यांकन में उन्हें कोई स्थान नही दिया जा सकता।

'निर्मला' (1925 ई०) की दु:खांत कथा में और 'प्रतिज्ञा' में प्रेमचंद फिर एक संतुलित, यथार्थवादी स्तर पर लौट आये हैं। इन कृतियों में वे अपनी पहले की रचनाओं को भी पीछे छोड़ देते हैं विशेष रूप से पात्रों के प्रवीण चित्रण में, और आंतरिक संवादों के प्रवाह में वे अपने आपको पाठकों पर थोपते नहीं। ये दोनो उपन्यास पहले 'चांद' पत्रिका में धारावाहिक रूप में प्रकाशित हुए थे और बाद में पुस्तक रूप में सामने आए। यहां उन्हें एक नया प्रश्न भी उठाने के लिए मिल गया है और यह प्रश्न है कि — पुरुष और स्त्री की अनैतिकता पर विचार करते समय समाज अलग-अलग मानदंड क्यों अपनाता है? मनुष्य का पाप क्षम्य है; उसे आकस्मिक भूल या गलती कहकर माफ या नज़रंदाज किया जा सकता है; स्त्री का आचरण-दोष महापाप है, उससे उसकी आत्मा नष्ट हो जाती है, वह घृणा और गालियों की पात्र बन जाती है। इसके उपरान्त प्रेमचंद को एक सीमित रूप से स्त्री-स्वातन्त्र्य के आंदोलन का आरंभिक और प्रबल समर्थक माना जाता है।

प्रेमचंद ने अपनी पहले की रचनाओं में अंग्रेज़ों की नकल पर चल पड़े उच्च वर्गों के कुछ सदस्यों के लोभ और अनैतिकता की, तथा कुछ ब्राह्मणों के छोटेपन, लालच

श्रौर पाखंड की बखिया उधेड़ी थी । कुछ मुल्लाश्रों श्रौर मोलवियों की असहिष्णुता श्रौर श्रति-उत्साह को अनुचित बताया था । अब उन्होंने अपनी ही जात के लोगों — कायस्थों की कुछ बुराइयों की आलोचना की। ऐसा वे पहले भी अपनी कई कहानियों में कर चुके थे जिनकी चर्चा यहां नहीं की जा सकती । पर 'गबन' में प्रेमचंद ने उनकी विदेशी शक्ति की दास्य मनोवृत्ति पर, उनके आडंबर, लोभ और कमीनेपन पर चारों तरफ से प्रहार किया है । उन्हें अंग्रेज़ों द्वारा अपनी स्वार्थसिद्धि के लिए स्थापित किये गये कालिजों और विश्वविद्यालयों की उपज बताया गया है और पश्चिमी सभ्यता और संस्कृति के सबसे बेकार पहलुओं का नकलची कहा गया है ।

'प्रेमाश्रम' (1922 ई०) में, जिसका अंत एक सुखद कल्पना-सृष्टि के रूप में होता है, और 'रंगभूमि' (1925 ई०) में प्रेमचंद कुछ सामाजिक समस्याओं को उस समय के ज्वलंत राजनीतिक प्रश्नों के साथ पहले ही गूंथ चुके थे । 'कर्मभूमि' में आप ने राजनीतिक और सामाजिक समस्याओं को अपने आदर्शवादी प्रधान पात्र के बौद्धिक विकास और संवृद्धि के यथार्थवादी विवरण के साथ जोड़ दिया है, ऊपर से भले ही वह उपन्यास नौसिखिये की रचना सा "बिल्डुंग स्रोमन" मालूम हो पर इसमें समसामयिक राजनीतिक घटनाओं (लाहौर में सन् 1929 में) नेहरू के पूर्ण स्वाधीनता के आह्वान और 1930 में महात्मा गांधी के नमक सत्याग्रह — की भी चर्चा है । महात्मा जी के आंदोलन का बड़े ज़ोर-शोर से गुणगान किया गया है, और उपन्यास में फिर कुछ असंभावित सी घटनाएं और आकस्मिक कायापलट होते हैं; सदियों पुराने वैर-विरोध, उदाहरण के लिए, हिन्दुओं और मुसलमानों के बीच के संबंध किसी तरह खड़े-खड़े दूर हो जाते हैं । दुर्भाग्य से पाठक को लेखक के प्रचारकों जैसे उत्साह और सोद्देश्य आशय का अहसास वड़ी ही आसानी से हो जाता है । उपन्यास एक राजनीतिक ट्रैक्ट का रूप ले लेता है ; इस तरह का राजनीतिक ट्रैक्ट रुचिकर और उत्तेजक भले ही हो पर अपने इस स्वरूप के कारण अनिवार्यत: यह अस्थायी या अल्पजीवी वस्तु होता है और महान तथा चिरस्थायी साहित्य में स्थान नहीं पा सकता ।

यहां मैं हाल में प्रकाशित एक पुस्तक[1] से, विशेष रूप से कुछ कथानकों और

1. गोविन्द नारायण, **मुंशी प्रेमचंद**, ट्वेन की विश्व लेखक पुस्तकमाला, टी डब्लु ए ऐस 488 (बोस्टन, 1978)

विभिन्न कहानियो के विवरणों का पुनः स्मरण करने में मिली सहायता के लिए अपना आभार प्रदर्शित करना ज़रूरी समझता हूं। संदर्भ-ग्रंथ-सूची उपयोगी है पर कुछ अधूरी है। इसमें केवल अंग्रेज़ी और हिंदी में प्रकाशित कृतियों का ही सहायक साहित्य के रूप में उल्लेख किया गया है। अधिकतर मामलों में मैं लेखक के मूल्यांकनों और विश्लेषणों से सहमत नहीं हूं चूकि इनका आधार उन साहित्यिक सिद्धांतों को नहीं बनाया गया है जो मुझे मान्य हैं।

अब तक जिन कृतियों की चर्चा की गयी है, उनमे से किसी का भी, जहां तक मैं जानता हूं, जर्मन भाषा में अनुवाद नही हुआ। प्रेमचंद की सैकड़ों कहानियों में से बहुत ही थोड़ी कहानियों का अनुवाद पश्चिमी भाषाओं में हुआ है। कहानियां पढ़ने में चूंकि कोई विशेष मानसिक परिश्रम नहीं करना पड़ता, इसलिए उनका कुछ अच्छा स्वागत हुआ है। पर यह कहते हुए मुझे लज्जा अनुभव होती है कि प्रेमचंद की जन्म-शताब्दी के अवसर पर बहुत ही थोड़े पश्चिमी प्रकाशकों ने — जिनमें "न्यू ज़ुर्कर ज़ेइटुंग" भी था — हिदी के इस महान लेखक के संबंध में अपने पाठको के लिए कोई वस्तु प्रस्तुत की। इसका अभिप्राय यह नहीं है कि प्रेमचंद की कृतियों को पश्चिम के विद्यापीठों में अनदेखा किया जा रहा है। इसके विपरीत, गत दशकों के मध्य में प्रेमचंद पर बहुत सारे मूल्यवान विद्वतापूर्ण अध्ययन प्रकाशित हुए हैं। उनके और उनकी रचनाओं के नामों को पुस्तक परिचय कराने वाले गुटको और साहित्य-कोशों में उपयुक्त स्थान दिया गया है जिससे उनका अस्तित्व अदृश्य-सा हो गया है। पर प्रेमचंद की दो फिल्मों 'गोदान' और 'शतरंज के खिलाड़ी' के प्रदर्शन होने के पश्चात् भी सामान्य जनता में उनका व्यापक स्वागत धीमा ही रहा है।

प्रेमचंद के अंतिम महान उपन्यास 'गोदान' का हाल कुछ अच्छा रहा है। पहले जयरतन और पी० लाल का किया हुआ एक अंग्रेजी अनुवाद (1956 ई०) था। उस अनुवाद को उच्च कोटि का कहना कठिन है। गौर्डन रोडार्मेल ने भूमिका और व्याख्यात्मक टिप्पणियों के साथ एक कुछ अच्छा अनुवाद प्रकाशित किया था। गत वर्ष मानेस वर्लाग ने ज़ूरिच में 'गोदान' का आइरेन ज़ेहरा का किया हुआ एक अनुवाद प्रकाशित किया है, जिसमें, मेरे अपने किये हुए अनुवाद की तुलना में कुछ भिन्नताएं और भद्दी भूलें हैं। इसमें किसी ठोस, परिचयात्मक भूमिका का भी अभाव है, जो एक अनिवार्य आवश्यकता है और जिसकी चर्चा मै थोड़ा आगे चलकर करूंगा।

लगभग तीन वर्ष तक इस महान उपन्यास के घनिष्ठ संपर्क में रहने से, जैसा कि मैं रहा हूं, अध्ययनकर्त्ता को महत्वपूर्ण अंतर्दृष्टि भी प्राप्त हो जाती है। मैंने अपने निष्कर्ष कठोर साहित्यिक कसौटियों के आधार पर निकाले हैं और इसीलिए इनमें लेखक के जीवनक्रम की घटनाओं का कोई उल्लेख नहीं मिलेगा, और न किसी विचारधारा या सिद्धांत विशेष की कोई चर्चा दिखायी देगी; पर ये निष्कर्ष बताना शुरू करने से पहले मैं आपका ध्यान उस उपन्यास की कुछ महत्वपूर्ण घटनाओं की ओर खींचना चाहूंगा।

'गोदान' शब्द, जैसा कि आप देखेंगे, उस हिन्दू धार्मिक प्रथा के लिए आया है जिसमें कोई मृत्यु हो जाने पर किसी ब्राह्मण को इस आशा से एक गाय दान की जाती है कि इस दान से मृत व्यक्ति के लिए स्वर्ग का द्वार खुल जाएगा। कथा में होरी, जिसे अपने घर गाय रखने की सदा लालसा रही, कुछ दिन के लिए एक गाय लाता है पर उसका ईर्ष्यालु और झगड़ालू भाई उसे विष देकर मार देता है और गायब हो जाता है। गाय की मौत के लिए तनिक भी दोषी न होने पर भी होरी को दोषी क़रार दिया जाता है और उसे गांव के पंचों को, जो कुछ दुष्ट गुटबाज़ हैं, जुर्माना देने का आदेश होता है। उन्हें जुर्माने की रकम हथियाने का अवसर नही मिल पाता। उनके जमींदार को होरी के दुर्भाग्य का पता चल गया; जो वह रकम अपनी जेब के हवाले करता है — पर पहले उन्हें उनके अमानवीय, स्वार्थीपन के व्यवहार पर फटकार सुनाने से नहीं चुकता। लेकिन होरी धन की इस हानि से फिर कभी भी नही उबर पाता। उसे बार-बार धन उधार लेना पड़ता है, जिसे चुकाने का दिन हमेशा बड़े ही बेमौके आता है। अपने दो बैल मर जाने पर वह गुलामी की सी अवस्था में फंस जाता है; उसका इकलौता बेटा गोबर अपनी भावी बहू को, जो एक बाल विधवा है, और जिसके पैर भारी हो चुके हैं, होरी के मकान पर छोड़ कर लापता हो जाता है जिससे उसके परिवार के माथे पर कलंक का टीका लग जाता है। कुछ समय के पश्चात् गोबर लौटता है लेकिन क्रोधित होकर पुनः निकल जाता है और अपनी बहू तथा शिशु पुत्र को अपने साथ रहने के लिए नगर में ले जाता है। दैव की आकस्मिक कृपा से होरी की दोनों बेटियों को, बिना दहेज और विवाह भोज के ही, संपन्न पति मिल जाते है। एक निम्न जाति की लड़की के साथ हो रहे क्रूर व्यवहार से द्रवित होकर होरी का परिवार उसे अपने घर रख लेता है और इस तरह और भी कलंक का भार उठाता है। अंत में लड़का परिवार से मेल कर लेता है। उसकी पत्नी और दूसरा बेटा (पहला तो नगर की दमघोटू

कोठरियों में मर गया है) गांव मे रह जाते हैं और गोबर नगर लौट जाता है । होरी की अवस्था कुछ बेहतर प्रतीत होती है, और वह अपने पोते के लिए दूध का प्रबंध करने का विचार करके कुछ और कार्य भी करने लगता है; उसे एक गाय अवश्य खरीदनी होगी । ठीक उसी समय होरी की छोटी लड़की ने अपने पिता के यहा एक गाय पहुंचाने के लिए अपने पति को मना लिया है । पर होरी की अचानक मृत्यु हो जाती है — ठीक उस समय जब उसका भगोड़ा भाई लौटकर आया है। विडंबना यह है कि यह भाई ही होरी की पत्नी धनिया को डांटकर ब्राह्मण को गोदान करने के लिए कहता है । वह अपने दो-चार पैसे अपने मृत पति के ठंडे हाथ पर रख देती है, ". . . . . . .और पछाड़ खाकर गिर पड़ी ।"

इस दु:खांत कथा के घटनाचक्र में प्रेमचंद ने, प्राय: संयत, व्यंग्यात्मक रीति से, कभी-कभी करुणाव्यंजक शब्दों में, धनी लोगों की अपेक्षया थोथी जीवन कहानी सुनायी है – इनमें से कुछ लोगों को इस गांव मे निर्धन लोगों के दुख-दर्द और मेहनत-मज़दूरी मे प्रत्यक्ष लाभ पहुंचता है । कुछ आलोचकों का कहना है कि लेखक निर्धनों की समस्याएं और आकांक्षाएं प्रस्तुत करने में भी असफल रहा है और धनियों की भी । लेकिन निर्धन लोगों के संदर्भ मे, जिनका लेखक को सर्वाधिक ध्यान है, इन विशेष प्रकार के शहरी लोगो का चित्र उसने बड़ी सूक्ष्मता से खींचा है — उन्हें मखौल और उपहास की अच्छी खुराक दी है, उदाहरणार्थ, वह मिल-मालिक जो यह शेखी मार रहा था कि उसने ब्रिटिश संगीनों का सामना कितनी निर्भीकता से किया था, पर जो यह सुनकर सहसा, घबरा जाता है कि कोई चीता कहीं आस-पास घूम रहा है; या वह भावना-प्रवण व्यापारी, जो अब विपदा मे है, किसी खोमचे वाले से मात्र एक बोतल पीने के लिए धन उधार मांगता है ।

हिंदी और संस्कृत साहित्य के इतिहास पर दृष्टि डालें तो हमें उस तरह की गद्य कथा-कहानी के कही दर्शन नहीं होते जैसी प्रेमचंद ने लिखी । उनके समसामयिक भारतीय लेखक और आरम्भ में वे स्वयं भी मुख्यत: परंपरागत पौराणिक कथ्यों और ऐतिहासिक रोमांसों (आदर्शवादी कथाओं) की व्यंजना और पुन: सृजन में ही लगे रहे । स्कूल-व्यवस्था में जिसे ब्रिटिश लोगो ने प्रोत्साहन दिया और कई स्थान पर स्वयं चलाया, भारतवासियों को अंग्रेज़ी-साहित्य का परिचय पाने और उसका अध्ययन करने का प्रथम बार अवसर मिला — और बहुत से लोगों के लिए यह बड़ा भारी काम था । भारतीयों को यह देखकर कुछ आश्चर्य हुआ कि उन्नीसवी शताब्दी

के कुछ उपन्यासों में निर्धन और पद्‌दलित लोग केवल दया के पात्र ही नहीं थे. जैसे कि वे चार्ल्स डिकेन्स के उपन्यासों में थे, अपितु वस्तुतः हीरो या प्रधान पात्र थे। अंग्रेज़ी के ज्ञान से कुतूहली लोगों को यूरोप की अन्य साहित्यिक कृतियों के अनुवाद पढ़ने के लिए प्रोत्साहन मिला। नये क्षितिज और साहित्यिक आदर्श उनके सामने आये।

दिसम्बर 1934 के पिछले दिनों में, ठीक उस समय जब 'गोदान' प्रकाशित होने के लिए दिया गया था, एक प्रश्न के उत्तर में प्रेमचंद ने लिखा था कि जिन लेखकों का मुझ पर प्रभाव पड़ा है वे लियो टालस्टाय, विक्टर ह्यूगो, रोम्यां रोलां, मैक्सिम गोर्की और रवीन्द्रनाथ ठाकुर हैं।[2] उन्होंने उन अंग्रेज़ी लेखकों में से किसी का नाम नही लिया जिनका हाई स्कूल में उन्हें पसीना बहाकर अध्ययन करना पड़ा था, और जिनकी कुछ कृतियों का हिंदी अनुवाद भी उन्होंने किया था, उदाहरणार्थ, चार्ल्स डिकेन्स, जार्ज इलियट, गाल्सवर्दी। लेकिन 'गोदान' के हमारे किए हुए विश्लेषण से यह बात सिद्ध हो जाएगी कि उसमें संरचनात्मक और अन्य ऐसी विशेषताएं विद्यमान हैं जो डिकेन्स के कुछ उपन्यासों में भी मिलती हैं। प्रतीत होता है कि जिस समय प्रेमचंद ने यह पत्र लिखा था, वह अंग्रेज़ी लेखकों का स्पष्ट नाम लेने के लिए उपयुक्त नही था। टालस्टाय की तथा उन अन्य लेखकों की रचनाएं, जिनका नाम प्रेमचंद ने लिया था, उस समय आदर्श के रूप में अधिक आकर्षक मानी जाती थी।

साहित्य का प्रत्येक गंभीर अध्ययनकर्ता इस बात पर सहमति प्रकट करेगा कि वास्तविक विचाराधीन रचना का सूक्ष्मता से अध्ययन करके ही हम साहित्यिक कसौटियों के विषय में कोई प्रामाणिक सामग्री प्राप्त कर सकते हैं। यह सामग्री प्राप्त करने के पश्चात् साहित्य के विद्यार्थी को अपने साहित्य विषयक अनुभव को बुद्धिगम्य पदावली में परिवर्तित करना चाहिए। उसे अपने निष्कर्षों की किसी सुसंगत योजना में बैठाना चाहिए। यह योजना तब ही ज्ञान बन सकती है जब यह बुद्धिसम्मत हो। और यह बुद्धिसम्मत योजना सच्ची कलात्मक सृजनशीलता या उसके अभाव की संरचनागत, शैलीगत, नाटकीय और आख्यानगत विशेषताओं का उद्‌घाटन करेगी।

---

2. आई. एन. मदान, **प्रेमचंद, ऐन इंटरप्रिटेशन** (लाहौर 1946), पृ. 163।

कुछ लोगों का यह दावा है कि साहित्य का अध्ययन-विश्लेषण तो किया ही नहीं जा सकता; यह तो मात्र पढ़ने, आनन्द लेने, सराहने की वस्तु है; यह तो एक निजी विलास मात्र है जिसका उद्देश्य पाठक के भावों को संतुष्ट या उत्तेजित करना है। पर मनुष्य प्राणी की तरह प्रत्येक कलाकृति की भी कुछ निजी विशेषताएं होती हैं जिनका पूर्ण स्वरूप इतनी सरलता से उद्घाटित नही हो पाता। और व्यष्टियों में, ये विशेषताएं किसी मूल्य-योजना के संदर्भ में ही पहचानी और समझी जा सकती है — यही मूल्य-योजना अन्य कलाकृतियों में भी विद्यमान रहती है। ठीक वैसे ही जैसे प्रत्येक व्यक्ति में मानव जाति के, अपने लिग, प्रदेश, राष्ट्र, वर्ग या व्यवसाय के सब लोगों के जैसे गुण-दोष हुआ करते हैं। एक कलाकृति दूसरी कलाकृति से जिन बातों में भिन्न होती है, या जिन बातों में वे समान होती है, उनकी थोड़ी-सी जानकारी मिलने से भी उन कृतियों की गहराई और महानता तक पहुँचाने की हमारी क्षमता बहुत बढ़ जाती है।

कुछ उत्साही भारतीय प्रशंसकों को प्रेमचंद के 'गोदान' में टालस्टाय की कृतियों के समकक्ष महाकाव्यात्मक उपन्यास के दर्शन होते हैं, पर वाजपेयी[3] ने इस सादृश्य का खंडन किया है और उनका कहना ठीक ही है। 'गोदान' में किसी उदात्त स्वर में किसी समग्र संसार को अपना विषय नही बनाया गया है — यहां तो लेखक के निजी स्वर में लेखक का निजी संसार का ही वर्णन हुआ है जो अपनी जीवन-स्थितियों से और दो सीमित स्तरों पर — एक गांव में और एक शहर में — घट रही घटनाओं से प्रभावित होते हैं; भौगोलिक दृष्टि से एक दूसरे के निकट होते हुए भी इन दो वर्गो के मुख्य पात्रों के जीवन और व्यक्तिगत अनुभवों के मार्गो के बीच एक चौड़ी खाई है जो इन्हें अलग करती है। पाठ अलग-अलग अनुच्छेदों में — जो कुछ अठारह अध्यायों में हैं — प्रेमचंद ने गांव वालों का, विशेषतया होरी और उसके परिवार का, वर्णन किया है; तेरह अध्यायों के कुल सात अनुच्छेदों में शहर वालों की कहानी कही गयी है पर इसमें पात्रों के स्वरूप का उद्घाटन उतना प्रखर नही है। अंत में जाकर, दोनों स्तरों में कुछ संबंध-सूत्र स्थापित हो जाते हैं। इन अनुच्छेदों में से पहले दो में विभिन्न परिस्थितियों वाले लोगों और घटनाओं में समानान्तर चित्र प्रस्तुत किये गये हैं: 1-5 अध्यायों में गांव का वर्णन है; 6-7 अध्यायों में नगर का; विभिन्न लंबाइयों के शेष सात और

3. नन्ददुलारे वाजपेयी, **प्रेमचंद, साहित्यिक विवेचन**, (हिंदी भवन, जालंधर और इलाहाबाद, 1954), पृ. 145-149।

छह अनुच्छेद क्रमशः गांव और नगर के विषय में आते हैं। इस प्रकार 'गोदान' "एक दृढ़ सममितिक रचना-विधान का नमूना है. . . .निःसंदेह, लघु से लघु वस्तु पूरे ढांचे का ध्यान रखते हुए सोची **और** प्रस्तुत की गयी है और इतना अधिक पूर्व-चितन पहले (प्रेमचंद की) किसी रचना में नही दिखाई देता". . .यह उद्धरण प्रेमचंद के संबंध मे लिखी गयी किसी पुस्तक का नही है — यह चार्ल्स डिकेन्स पर लिखी गयी एक पुस्तक[4] से लिया गया है और **ए टैल ऑफ टू सिटीज** के बारे में लिखा गया है — **टेल** मे "कुल पैंतालीस अध्याय हैं। दो साधारण प्रकार के है और उनमें दो देशों मे हो रही घटनाओं का एक समानान्तर चित्र प्रस्तुत किया गया है। सोलह अध्यायों का स्थान लंदन है और तीस का इंग्लैड के अन्य नगरों में है। उधर अठारह अध्यायों का स्थान पेरिस है और छह का फ्रांस के अन्य नगरों मे है। इस प्रकार कुल मिलाकर पुस्तक में एक उचित संतुलन रखा गया है..." (वहीं) डिकेन्स के उन चौबीस अध्यायों की, जो क्रांतिकारी फ्रांस के विषय में है, प्रेमचंद के गांव वाले अठारह अध्यायों से भली भाँति तुलना की जा सकती है; इसी प्रकार डिकेन्स के उदासी भरे अंग्रेज़ी वातावरण वाले उन्नीस अध्याय प्रेमचंद के नगर वाले तेरह अध्यायों की उपयुक्त तुलना में पड़ते हैं। प्रेमचंद के उपन्यास में भौगोलिक स्थान केवल तीन अवसरों पर और वह भी थोड़ी देर के लिए ही बदलता है। 'गोदान' का बुनियादी रचना सिद्धांत निश्चित रूप से वही है जो **टेल** का है और संभवतः डिकेन्स के अनुकरण पर ही बनाया गया है।

परन्तु डिकेन्स की **टेल** ऐसे लोगों के संबंध में है जो भिन्न राजनीतिक वातावरणो मे है, पर फिर भी जिनकी सामाजिक स्थिति सारतः एक जैसी है। प्रेमचंद के 'गोदान' में ऐसे लोग है जिनकी सामाजिक पृष्ठभूमियां बहुत भिन्न हैं — एक ओर जीने भर के लिए आवश्यक वस्तुएं पाने के लिए अविराम संघर्ष और दूसरी ओर उत्तेजना और धन-लाभ के दयनीय उपाय किये जा रहे हैं, अंशतः इसलिए जिससे ऊब और अरुचि से कुछ छुटकारा मिले। ऐसी परस्पर-विरोधी बातों में समन्वय हो भी सकता हो तो वह पांच वर्षों के भीतर तो होना संभव नही, जिनमें 'गोदान' के क्रिया-व्यापार का विस्तार है : एक हलकी सी आशा की किरण क्षितिज पर दिखाई देती है, पर मौत एक पूर्व निश्चित परिणाम है और एक ऐसे उपन्यास मे इसकी सभावना करनी ही चाहिए जिसका न केवल व्यापक रचना विधान—

4. सिल्वेयर मेनोड, **डिकेन्स द नावलिस्ट** (नौर्मन: यूनिवर्सिटी औफ़ ओक्लाहोमा प्रेस, 1967), पृ. 46।

अपितु कई सारी उतनी स्पष्ट न दिखाई देने वाली विशेषताएं भी डिकेन्स और पश्चिम की साहित्यिक संकल्पनाओं में से ली गयी हैं।

प्रेमचंद के 'गोदान' में पात्रों के दो समूह स्पष्टतया परस्पर विरोधी रूपों में प्रस्तुत किये गये हैं (वहीं, पृ. 444)। स्वामी और सेवक या मज़दूर, जो डिकेन्स के उपन्यास **हार्ड टाइम्स** के पात्रों के दो समूहों से बहुत साम्य रखते हैं। प्रत्येक उपन्यास में दो मंतव्य प्रतिपादित किये गये है: डिकेन्स ने तलाक कानूनों के अन्याय (जिसके कारण अंततः दुखी स्टीफ़न ब्लैकपूल की दुर्गति होती है) की ओर निर्धनों पर धनियों के अत्याचार की कटु आलोचना की है; प्रेमचन्द ने गहरी जमी हुई धर्म (जिसका सावधानी से पालन करने के कारण अनिवार्यतः होरी की अकाल मृत्यु हो जाती है) की संकल्पना पर प्रश्न चिन्ह लगाया है और निर्धनों पर धनी वर्ग के अत्याचार का प्रश्न उठाया है। उसने एक नये तलाक-कानून की आवश्यकता बतायी है। डिकेन्स अपने मंतव्यों के साथ ही एक विशेष धारा के आर्थिक विचारकों — उपयोगितावादी अर्थशास्त्रियों — पर जो "तथ्यों" की पूजा करते हैं, विशिष्ट आक्रमण करता है। प्रेमचंद भारतीय समाज के भद्दे पहलुओं पर व्यंग्योक्तियां कसकर ही संतोष कर लेते हैं।

डिकेन्स की भांति प्रेमचंद भी अपने पात्रों को अंत में ही एक-दूसरे से जोड़ते हैं, टालस्टाय की भांति शुरू में नहीं — उपन्यास के अंतिम भाग में देहाती और शहरी लोग वैसे ही अस्वाभाविक दृश्य में मिलते हैं (मिस मालती देहाती माताओं को यह सिखाती है कि बच्चे कैसे पालने चाहिएं!) जैसा **हार्ड टाइम्स** में आता है (जिसमें लूईसा और उसकी "क्लास" मरणासन्न स्टीफ़न और उसकी प्रेमिका राखेल के पास पहुंचते हैं)।

लेकिन प्रेमचंद ने डिकेन्स से केवल रचनाविधान के खंड ही लेकर नहीं अपनाये। उन्होंने घटनाएं और पात्र, यहां तक कि पात्रों के समूह, भी उससे लिये और उन्हें पलटकर बड़ी कुशलता से भारतीय दृश्यावली के अनुकूल बना लिया। एक उद्योग-बहुल देश में जो **हार्ड टाइम्स** में अंधियारा कोकटाउन था, वह निर्धनता के मारे बेलारी गांव में, 'गोदान' में वर्णित देहाती दुरावस्था का एक प्रमुख उदाहरण बन जाता है। डिकेन्स के उपन्यास के मुख्य पात्र ग्रैडग्राइंड का सुखी परिवार और मज़दूर स्टीफ़न तथा राखेल (जो दोनों अविवाहित रहते हैं) 'गोदान' में सामाजिक तराजू के दूसरे

पलड़े में बैठे दिखाई देते हैं : होरी, उसकी पत्नी और उनके तीन बच्चे जिनके कुछ अनुभव ग्रैडग्राइंड परिवार के अनुभवों के ही समान भिन्न स्तर के हैं; तथा नगर के मेहता और मालती, जो स्टीफ़न और राखेल की भांति अविवाहित रहते हैं, केवल अपने-अपने आदर्शों से प्रतिबद्ध रहते हैं, और सामाजिक न्याय के सच्चे पुरस्कर्त्ता बन जाते हैं और इस प्रकार अपने अंग्रेज़-परस्त समूह को चिड़चिड़ाहट उत्पन्न करते हैं — ठीक वैसे ही जैसे स्टीफ़न और राखेल, शहीद और उसकी प्रेयसी, अपने साथी मज़दूरों को चिड़चिड़ाहट उत्पन्न करते हैं ।

ग्रैडग्राइंड को "तथ्यों" में दृढ़ आस्था है और वह अपने उपयोगितावादी सिद्धान्तों पर इतनी दूर तक चलता है कि बेहूदगी तक जा पहुंचता है । उसकी बेटी लूइसा, होरी की बेटी रूपा की ही तरह, एक विवाह-समझौते में बांध दी जाती है । ग्रैडग्राइंड का भावी जामाता अपने ससुर से केवल तीन वर्ष छोटा है, पर वह अपनी बेटी से कहता है कि इस प्रसंग में प्रेम की बात व्यर्थ है : वह "तथ्य" सुनाता है अर्थात् आंकड़े प्रस्तुत करके यह बताता है कि "ब्रिटेन के भारतीय उपनिवेश के निवासियों में, चीन के भी बहुत से भागों में और टार्टारी के कालमकों में" कितने प्रतिशत विवाह अधिक आयु के पुरुषों और कम आयु की स्त्रियों के मध्य होते हैं । (I, अध्याय 15) होरी जो सामाजिक श्रेणीक्रम के दूसरी ओर है, अपनी धर्म की संकल्पना पर बेहूदगी की सीमा तक चलता है — स्पष्ट है कि वह यह अनुभव नहीं करता कि आधुनिक जगत में ईश्वर-भक्ति और निःस्वार्थ व्यक्ति का जीवन अधिक समय तक चलना संभव नही है । होरी अछूत चमार कन्या को अपने परिवार में रख लेता है । उसका नाम सिलिया है, जो **हार्ड टाइम्स** के सेसिलिया से बहुत मिलता-जुलता है— सेसिलिया भी समाज में निम्न समझे जाने वाले एक सर्कस मास्टर की लड़की है जिसे ग्रैडग्राइंड ने गोद ले लिया था । सिलिया के तरुण ब्राह्मण प्रेमी से उत्पन्न उसका अवैध पुत्र एक अद्भूत ढंग से बोलने लगता है जिसमें ट, ल और ध ध्वनियों की भरमार है और स तथा र लुप्त हैं, यह विचित्रता **हार्ड टाइम्स** के सर्कस मास्टर के बोली के अटपटेपन की स्मृति दिलाती है । इसी तरह की कुछ और हलकी-छोटी बातें हिंदी और अंग्रेज़ी के इन दोनों उपन्यासों के सजग पाठक को कई बहुमूल्य संकेत देती हैं ।[5] इन संकेतों की संख्या इतनी अधिक है कि उन सबका उल्लेख यहां

---

5. देखिये ऐस.ए. शुल्त्स, "प्रेमचंद्स नावल **गोदान** : ईकोज़ आफ़ चार्ल्स डिकेन्स इन ऐन इंडियन सैटिंग" । **स्टडीज़ इन आनर आफ़ टेटियाना फोटिख** (वाशिंगटन, डी. सी., कैथोलिक यूनिवर्सिटी प्रेस, 1972) पृ. 341-366 ।

नहीं किया जा सकता : मैं आपको विश्वास दिलाता हूं कि वे उसमें हैं, मैंने कल्पित नहीं कर लिये है । इस उपन्यास का अनुवाद करते समय मुझे बहुत से सादृश्य और प्रेमचंद के किये हुए भी चातुर्यपूर्ण अनुकरण देखने का बहुत अवसर मिला था।

इस मामले में किसी धोखाधड़ी या साहित्यिक चोरी का प्रश्न कतई नही है, और साहित्य के पुरातन रूपों या पुराकथाओं से इस प्रकार प्रेरणा पाने या चातुर्यपूर्ण अनुकरण करने मे कोई लज्जा या बुरी बात नहीं है। यह चलन लिखित साहित्य के जन्म के समय से ही चला आ रहा है । कालिदास की **शकुंतला,** महाभारत और पुराणों, संभवतः पद्मपुराण, में वर्णित एक किंवदन्ती के आधार पर रचित नाटक है । जयदेव के गीतगोविन्द में कृष्ण संबंधी विविध कथाओं का गीतात्मक और श्रृंगारमय वर्णन है । तुलसीदास, जिन्होंने रामायण का देशी भाषा वाला रूप बहुत बड़ा कर दिया है, अब जनता में बहुत लोकप्रिय है, पर 16वीं और 17वीं शताब्दियों में उनके कार्य को अपवित्र करने वाला माना गया था जबकि आज इसे वाराणसी के ऊंचे पंडितों और पंडों का भी समर्थन प्राप्त है । यूनानी ट्रेजडियों में पुरातन पौराणिक कथाएं ही हैं जिन्हे एक नयी साहित्यिक विधा का रूप दे दिया गया है और ऐसा करते हुए इनकी एक नयी मनोवैज्ञानिक व्याख्या कर दी गयी है । शेक्सपीयर ने घमंडी रोमन सेनापति कोरियोलेनस को अपना विशिष्ट रूप देने के लिए एक पुरातन रोमन किंवदन्ती को आधार बनाया जो लिवी और प्लूटार्क ने दर्ज की है — यही विधि आधुनिक काल मे बर्टोल्ड ब्रैख्ट ने अपनायी है । हैमलेट का प्रतिपाद्य भी सैक्सो ग्रैमैटिक्स (1150–1220) के लिखे डेनिश इतिहास से लिया गया है—उसने पांचवी शती में हुए रइस भ्रातृवध और इसके दुष्परिणामों का विवरण दिया था । गेटे के **फौस्ट** की कहानी जिसमें शैतान कभी कुत्ते का रूप ले लेता है और कभी एक विद्वान पुरुष का, मूलतः मध्यकाल के एक **पंडितम्मन्य** की बड़ी घिसी-पिटी और मली-रगड़ी कहानी है जिसका उपयोग क्रिस्टोफ़र मार्लोव और पुश्किन ने भी किया है और फिर टामस मान के **डाक्टर फास्टस** में उसे सर्वथा आधुनिक रूप दे दिया गया है ।

मैं समझता हूँ, साहित्यिक अनुकरण और अनुकूलन के संबंध मे प्राचीन, मध्यकालीन और आधुनिक काल के और अधिक "तथ्य" प्रस्तुत करने की आवश्यकता नही है, अंततः साहित्य का तुलनात्मक अध्ययन इसी सब के बारे में तो होता है । जब प्रेमचंद ने बुनियादी रचना विधान के अंश डिकेन्स से लिये थे, तब उनके पास एक मजबूत

चौखटा विद्यमान था जिस पर और जिसके चारों ओर उन्हें अपना एक निजी साहित्यिक भवन खड़ा करना था। कुछ वर्गीय पात्र और घटनाएं लेते हुए उन्होंने उन्हे सममुच के भारतीय लोग और घटनाएं बना दिया।

कुछ ऐसी महत्वपूर्ण विशेषताएं प्रेमचंद में विद्यमान हैं जो उन्हें अपने पूर्ववर्ती अनुकरण-स्रोत डिकेन्स से अलग करती हैं। रचनाविधान और कुछ अंश बहुत कुछ एक समान भले ही हों, चाहे दोनों को ही नाटकीय बातों में आनंद आता हो — मुझे उस रुचिकर घटना का ध्यान आ रहा है जिसमें पठान का वेश बनाये हुए मेहता नकचढ़े और कायर शहरियो को भयभीत कर देता है — पर कुल मिलाकर, प्रेमचंद की विषय और पात्रों के निरूपण की रीति डिकेन्स की रीति से बहुत भिन्न है। प्रेमचंद उसके मुकाबले बहुत अधिक सोच-समझकर और सच्ची करुणा से निरूपण करते है। उनके लिए निर्धन लोग दया के आलंबन नहीं है, जैसे कि वे डिकेन्स के लिए हैं, अपितु प्रेमचंद के आलंबन है। सनकीपन का व्यवहार खा-पीकर, मस्त शहरी लोगों के लिए ही सुरक्षित है: गांव वालों में खुशमिजाज़ी, हंसी-मखौल और तानेज़नी भी है पर यथार्थवादी क्रूरता भी है। प्रेमचंद कोई बड़े नैतिक उपदेशक नहीं है, कम से कम इस उपन्यास में तो नही हैं जिसमें सारा उपदेशात्मक उफान त्याग दिया गया है। यह वस्तु वह राय साहब, मेहता और पंडितों के लिए छोड़ देते हैं जिनकी करनी उनकी खोखली, अस्फुट और आत्म-विरोधी कथनी से दूर है; वे उतने वाचाल नहीं हैं जितना डिकेन्स, जो लंबी-लंबी टिप्पणियां करता है; प्रेमचंद अपने पात्रो के आंतरिक कथोपकथनों में बहुत मितव्ययता का प्रयोग करते है और वे शहरियों के कायरतापूर्ण कार्यो पर तीखी स्तुति करते है जो प्रतीपव्यंजना और इतरीकरण का सूक्ष्म रूप है। प्रेमचंद अन्याय, अत्याचार, क्रूरता और मूर्खता देखकर अपनी उंगली नही हिलाते; कम से कम बाहर से वे एक निष्पक्ष प्रेक्षक हैं और इस प्रकार पाठक में, कला-कुशलता से विस्मय, रोष या मुस्कराहट उत्पन्न कर देते है। प्रेमचंद संसार का वैसा वर्णन करते है जैसा कि यह द्रष्टा को दिखाई देता है: जैसा कि डेफ़ो के आख्यान के संबंध मे कहा गया था: (उसकी लिखी) "कहानी मे आयी प्रत्येक बात सत्य है, पर कुल मिलाकर कहानी सत्य नही।"

अब तक हमने उन सबसे महत्वपूर्ण तत्वों पर विचार किया है जो कि साहित्यिक कलाकृति में अवश्य रहते है: रूप, विषय-वस्तु और शैली। यह सत्य है कि अब तक हमने विषय-वस्तु पर अधिक विचार नहीं किया है—अर्थात् एक ओर तो होरी

श्रौर उसकी कठिनाइयों की कहानी श्रौर दूसरी श्रोर शहरियों की कहानी पर श्रधिक विचार नहीं किया है। उस कहानी पर उचित रीति से विचार करने के लिए जितने समय की श्रावश्यकता है उतना इस समय मेरे पास नही है। लेकिन इस बात पर हमारा ध्यान श्रवश्य जाना चाहिए कि पश्चिम की साहित्यिक कसौटियों के श्रनुसार जो कुछ होना श्रावश्यक है उसके श्रतिरिक्त प्रेमचंद ने परंपरागत काव्य-शास्त्र के नियमों का भी पालन किया है जिन्हें गेटे का सूत्रधार, जो कालिदास के शकुन्तला नाटक के श्रनुकरण पर जर्मन रंगमंच पर लायी गयी सर्वथा नयी वस्तु है, इस रूप मे रखता है: "जो बहुत कुछ देता है वह (श्रर्थात् कवि) प्रत्येक को कुछ न कुछ देता है" : दैनिक जीवन के दृश्य, विवाह भोज, उत्सव-समारोह, खेल-कूद, कबड्डी, परिवार के सदस्यों की विदाई श्रौर वापसी, पुत्र-जन्म, फसल-कटाई, श्रनाज की मिल-जुलकर गहाई, वर्षा का स्वागत, पर साथ ही वे चीजें भी इसमें श्राती हैं जिनकी श्रनुमति काव्यशास्त्र नही देता। होरी की गायों को विष देना, भूख श्रौर वंचना ऐसी श्रकथनीय विपत्तियां जैसे मृत्यु जो निश्चित रूप से ठेठ पश्चिमी वस्तु हैं। साहित्य श्रौर पुराण कथाश्रो के संकेतित प्रसंग है, उदाहरणार्थ महाकाव्य की सीता का, जब झुनिया श्रौर सिलिया सब तरफ से निराशा के क्षणों में सीता की तरह यह कामना करती है कि धरती फट जाए श्रौर उन्हें निगल ले, खन्ना की पत्नी गोविन्दी श्रपने पति को त्याग जाती है श्रौर वन में निरुद्देश्य भकटती है—वन यहां लखनऊ का चिड़ियाघर है। उस घटना के दौरान गोविन्दी उस समय भवभूति के नाटक मालती माधव की बात सोच रही है जब वह मेहता से कहती है: "कृपा करके मुझे मालती से बचाश्रो, मैं उस जादूगरनी के हाथो बर्बाद हो रही हूं। लेकिन याद रखो, शेरनी से उसका शिकार छीन लेना कोई साधारण बात नहीं है।" व्यग्य यह है कि उसका कथन बहुत उपयुक्त नहीं है क्योंकि भवभूति के नाटक की मालती को एक जादूगरनी से खतरा उत्पन्न होता है, श्रौर उसके प्रेमी माधव के प्राणों को एक बाघ से खतरा होता है, न कि किसी शेरनी से। होरी को श्रपनी मृत्यु से कुछ पहले प्रलाप में वसिष्ठ की (श्रौर भागवतपुराण के श्रनुसार जमदग्नि की) गाय कामधेनु दिखाई देती है जो सब इच्छाएं पूरी करने वाली गाय है। श्रपने श्रंतिम होश के क्षणों में होरी के श्रांसू "सांसारिक बन्धन टूटने की पीड़ा के सूचक थे।" "न किये जा सके कामों का दुःख — जो सांसारिक बन्धनों का मूल है, न कि पूरे किये गये काम श्रौर निपटा दिये गये कर्तव्य . . . . . . ।" प्रेमचंद की इस उक्ति का श्राधार भगवद्गीता के तीसरे श्रध्याय का 24वा श्लोक है जिसमें कृष्ण कहते हैं: "यदि मैं कर्म करना छोड़ दूं तो ये जगत विध्वस्त हो जाएंगे श्रौर मैं

व्यवस्थारहित जीवन का स्रष्टा हो जाऊँगा और इन लोगों के विनाश का कारण बन जाऊँगा ।

भारतीय साहित्य और पुराणग्रंथों के इन संकेतों के कारण पश्चिम के पाठक के लिए प्रेमचंद के उपन्यास की पूरी गहराई और सौन्दर्य को समझ पाना कठिन हो जाता है । पर जर्मन पाठक को यही कठिनाई अपना उन्नीसवीं शती से आरम्भ हुए राष्ट्रीय साहित्य के पढ़ने में होती है । तब इसे "रोमैंटिक अयरनी" कहा जाता था और यह उन पाठकों के लिए हुआ करता था जो अधिक सूक्ष्म और प्रायः रहस्यपूर्ण अनुक्त संकेत पढ़ेंगे और समझ सकेंगे — ये संकेत समझ में आ जाने पर थोड़े से चुने हुए लोगों के लिये नये क्षेत्र उद्घाटित करेंगे और मनोवांछित संबंध सूत्र दिखायेंगे।

प्रेमचंद के उपन्यास का अनुभवी पाठक जानता है कि लेखक कभी भी इस तरह गूढ़ और दुर्बोध साहित्यिक कलाबाज़ियों में नही पड़ा जिनमें संस्कृत साहित्य के कवियों ने भी अपना कमाल दिखाया है जैसे श्लेष, पद्मबध आदि चित्र अलंकार । लेकिन प्रेमचंद का एक शब्द "धर्म" है जो गोदान में लगभग सौ बार आया है — जो अनपढ़ देहातियों के बोलने में "धरम" है और मेहता, राय साहब और पंडित ओंकारनाथ जैसे शिक्षितों के कथनों में "धर्म" है। पश्चिमी पाठक इस शब्द का ठीक-ठीक अर्थ और परिभाषा जानना चाहेंगे ताकि जहां कहीं यह आए, वहां वे इसका ठीक अर्थ बेफिक्री से लगा सकें । होरी की धर्म की संकल्पना का सबसे अधिक प्रभावी प्रकाशन वह अनुच्छेद है जिसमें गांव के पंच तथा अन्य लोग भोला का होरी के बैल भगा ले जाने का प्रयत्न बल प्रयोग करके बेकार कर देते हैं । पर होरी बीच में कहता है : भोला चाहता था कि उसकी विधवा लड़की को, जो अब होरी के लड़के से गर्भिणी है, होरी अपने घर से निकाल दे या फिर विष देकर मार दी गाय की जो कीमत होरी पर भोला को उधार है, वह तत्काल चुकाए । होरी ने पंचों को समझाया कि मैं अपनी पुत्रबधू को घर से नहीं निकालूंगा और मेरे पास उधार चुकाने के लिए पैसा नहीं है — इसलिए अगर भोला का धर्म यह कहता है कि ऐसा करना ठीक है तो वह बैल खोल ले जाए । बस इतनी सी बात थी — मैंने यह बात उसके धर्म पर छोड़ दी थी और वह बैल ले गया । होरी ने जब अपनी बात कह दी तब पंच "चुप" रह गये और गाव का बूढ़ा धोखेबाज़ ब्राह्मण ढोंग के साथ बोला : "जब धर्म की बात आ गयी, तो कोई क्या कहे ।" सब के सब होरी को तिरस्कार की आंखों से देखते, परास्त होकर लौट पड़े, और विजयी भोला शान से गर्दन उठाये बैलों को ले चला ।

यह प्रेमचंद की संक्षिप्त टिप्पणी है। समस्या यह है कि केवल होरी इस शब्द का प्रयोग इसके सुन्दर, मूल अर्थ में करता है, और उसका जीवन, उसके सारे कार्य, उसकी पूरी आत्मा ही इस सिद्धान्त पर चलते हैं जो कांट के निरपेक्ष आदेश (कैटेगोरिकल इम्पैरेटिव) का पूर्ववर्ती रूप है। उपन्यास के अन्य पात्र, यहां तक कि होरी की पत्नी धनिया भी, जब "धर्म" शब्द का प्रयोग करते हैं, तब इसमें एक खोखलापन बजता है — यह स्वार्थसाधक, ढोंगभरा है; इसका वही हाल होता है जो किसी भ्रष्ट राजनीतिज्ञ के मुह से निकले "देशभक्ति" शब्द का होता है। यह बदमाश का अंतिम सहारा बन गया है, फिर भी 'गोदान' की सारी कहानी धर्म के चारों ओर ही घूमती है। होरी अपनी जात और जीवन की मंज़िल की नैतिक आवश्यकता पर आधारित, धर्म की अपनी ही संकल्पना को दृढ़ता से पकड़े हुए भोलेपन से यह मान लेता है, या कम से कम आशा करता है कि उसके आसपास के और सब लोग भी अपनी-अपनी जात और जीवन की मंज़िल के उपयुक्त, परंपरागत आचरण-नियमों पर दृढ़ता से चलेंगे। अपने, अपने परिवार के और साधारण समाज के प्रति अपने कर्तव्यों का इस प्रकार कठोरता से पालन करने से कोई संघर्ष नहीं उत्पन्न होगा परन्तु कोई अंतहीन संघर्ष इस कारण नही उत्पन्न हो पाता कि होरी के अद्भुत दृष्टिकोण पर विरोधी पक्ष वही दृष्टिकोण नही अपनाता।

होरी के धर्म की संकल्पना से उत्पन्न होने वाले कुछ अन्य भी पहलू हैं और वे पश्चिमी पाठक को दुर्बोध लगते हैं तथा रहस्यमय प्रतीत होते हैं: होरी का अपने परिवार की— वही परिवार नही जिसमें उसकी पत्नी धनिया और उनके तीन बच्चे हैं अपितु अपने पिता के परिवार की भी — प्रतिष्ठा के संबंध में परेशान होना। सबसे बड़ा पुत्र होने के कारण वह अपने पिता की मृत्यु के बाद से ही अपने आप को कुटुंब का मुखिया समझता रहा है। एक छोटे से वाक्य "इसी कारण लोग कहते हैं कि जेठा बेटा भगवान ने नहीं उत्पन्न किया था" से, कम से कम जानकर पाठक को तो यह बात स्पष्ट हो जाती है कि उसे होरी के आचरण पर कोई निर्णय करने वाले कौन-कौन से समाजशास्त्रीय ध्वनितार्थों पर अवश्य विचार कर लेना चाहिए: क्यों वह अपनी नयी खरीदी गाय के हत्यारे अपने भाई हीरा का नाम बताने से इंकार कर देता है, क्यों वह यह रहस्य खोल देने पर अपनी पत्नी को निष्ठुरता से पीटता है, क्यों वह उस पुलिस दरोगा को जो उसके भाई के घर की तलाशी लेने की धमकी देता है, घूस देने के लिए रुपये ऋण लेता है, क्यों वह अपने भगोड़े भाई के खेत के काम में सहायता देता है जिससे उसके अपने परिवार की पर्याप्त हानि होती है। ऐसी असंगतियों के

अन्य बहुत सारे उदाहरण हैं जो पश्चिमी पाठक की समझ में नहीं आते और जिनसे कम से कम उसकी दृष्टि में होरी बहुत ही तर्कहीन, बहुत ही भोंदू, प्रायः नपुंसक प्रतीत होता है : क्यों उस जैसा ईश्वर-भीरु आदमी सारी गवाही विद्यमान होने पर भी पराजित पड़ा रहे ? प्रेमचंद ने इन सब प्रश्नों का जो उत्तर दिया है वह धनिया के इन शब्दों में है कि जेठा बेटा भगवान ने नहीं पैदा किया । लेकिन इस जानकारी को और इस उक्ति में अस्पष्ट रूप से अनुस्यूत व्याख्या को कोई भारतीय ही पहचान और समझ सकता है : कि उसे प्रत्येक अवस्था में अपने पिता के कुल का सम्मान बनाये रखना होगा चाहे इसमें उसके अपने परिवार की हानि ही होती हो । अगर यहां डिकेन्स होता तो हमें हिन्दू वर्ण-व्यवस्था के आर्थिक-सामाजिक ढांचे में जेठे बेटे के कर्तव्यों के संबंध में लम्बा-चौड़ा भाषण सुनना पडता । प्रेमचंद के मन में पश्चिम के पाठक का कोई ध्यान नहीं था और उन्होंने उसकी भावनाओं के विचार से कभी नही लिखा। पर पश्चिमी पाठक यह अनुभव करता है कि होरी एक दुःख-सुखांतकीय नायक हो गया है जो अपना और अपने परिवार का अस्तित्व स्थापित रखने के इस आशाहीन संघर्ष में तर्कहीन व्यवहार करता है लेकिन होरी इस अधम संसार को चुनौती देने का संकल्प रखता प्रतीत होता है जिसमें वह उन परंपरागत नैतिक और आचरण संबंधी मूल्यों से बंधा हुआ है जिनकी प्रशसा करने का ढोंग तो प्रत्येक कोई करता है पर अनुसरण मात्र होरी करता है । अपने मूल सर्वव्यापक अर्थ में धर्म उस गर्मी के दिन "जब सूर्य आग बरसा रहा मालूम होता था" होरी के शरीर के साथ ही मरने के लिए रह गया है ।

मेरे निष्कर्षों का सारांश यह है : 'गोदान' अच्छे रचनाविधान और संतुलन वाला उपन्यास है जो साहित्य के पश्चिमी मानदंडों से निर्धारित साहित्यिक आवश्यकताएं भलीभांति पूरी करता है। एक निर्धन गांव और एक धनी नगर की जीवन-रीतियों को परस्पर निकट रखकर प्रस्तुत करने से पाठक का ध्यान धनी वर्ग द्वारा निर्धनों का शोषण किये जाने पर केन्द्रित हो जाता है । होरी जैसे सज्जन आदमी के भाग्य में भी, जो सावधानी से उन स्पष्ट नियमों और रूढियों को मानकर चलता है, जो उसका धर्म उस पर लागू करता है, अस्तित्वरक्षा के इस संघर्ष मे नष्ट होना ही भाग्य में लिखा है । 'गोदान' उपन्यास का वास्तविक प्रतिपाद्य यह है कि उसकी मृत्यु से धर्म का दीपक, मालूम होता है, सदा के लिए बुझ गया है ।

इस उपन्यास को पश्चिम का वह प्रेम और प्रशंसा क्यों नहीं प्राप्त हुए जिसका वह

अच्छा पात्न था ? इसका कारण केवल यह तथ्य ही नहीं है कि इसका अनुवाद अभी कुछ ही वर्ष पूर्व प्रकाशित हुआ है । संभवतः यह उन लोगों की गलती है जिन्हें कुछ साहित्यिक प्रशिक्षण प्राप्त है और विवादग्रस्त प्रश्नों की बड़ी स्पष्ट समझ है——पर उन्होंने अधिक कर्मशीलता नहीं दिखायी और केवल लेख तथा निबंध लिखकर संतोष कर लिया जो विद्वतापूर्ण और **फ़ेस्टस्क्रिफ्टेन** में दबे पड़े रहे, उन्होंने कुछ समाज-शास्त्रीय तथ्यों के बारे में हुए वैज्ञानिक शोध का उपयोग नहीं किया, और उन्हें व्यापक मन्दगामी जनता को सरल रूप में उपलब्ध और सुलभ नहीं कराया । मैं विशेष रूप से **पीटर गाप्के** के उन महान लेखों की बात सोच रहा हूं जो उसने अपने **हिण्डीरोमेन इन डेरआर्स्टेन हाप्टे डेस 20** जेहरुंडर्ट्स (लीडन, कोल्न : ब्रिल, 1966) में और **वीनर ज़ेटक्रिफ़्ट फुर डाई कुंडे डेस मौर्गनलैंडेस** में प्रकाशित कराये थे ।

इसके एक और कारण का भी उल्लेख हमें करना चाहिए : रवीन्द्रनाथ ठाकुर और मुहम्मद इकबाल, जिन्होंने पश्चिम का भ्रमण किया था, अपितु पश्चिम में शिक्षा भी पायी थी, पश्चिम मानस को समझते थे, वास्तव में बहुत अच्छे अर्थ में, स्वयं ही अपने प्रभावशाली प्रचारक थे । वे क्योंकि बौद्धिक रूप मे और अपनी रचनाओं में पश्चिम की कविता का और अपने पश्चिमी समकालीनों की दार्शनिक प्रवृत्तियों तक का आस्वादन कर सकते थे, इसलिए शीघ्र ही ऐसे प्रशंसकों और भक्तों की भीड़ उनके साथ हो गयी थी जो रहस्यमय पूर्व के उन मुखर प्रतिनिधियों पर मुग्ध हो गये थे । हर्मन हेस, जो स्वंय भारतीय चिन्तन, धर्म और दर्शन का बड़ा ज्ञाता था और स्वयं एक सृजनशील लेखक था —— ज़रा उसकी **ग्लासबीड गेम** या **मैजिस्टर लूडी** में उसके भारतीय पाठ्यचर्या **डेन इंडिश्चेन लेबेन्स्लौफ़** को देखिए——इकबाल और रवीन्द्रनाथ का ऐसा ही भक्त और प्रशंसक था। प्रेमचंद को, जिनके कलालेखन की महान प्रतिभा, निर्धनों के प्रति प्रबल प्रेम और अन्याय के विरुद्ध दृढ़ संघर्ष की बात मैंने सर्वप्रथम, लगभग तीस वर्ष पूर्व जर्मनी के मारबुर्ग विश्वविद्यालय में एक गोष्ठी में सुनी थी, आगे बढ़ाने के लिए आज तक भी कोई महान साहित्यिक हस्ती नहीं मिली है । यह विवरण निकला था कि गुएंथर ग्रास ने भारत से जर्मनी लौटने पर यह शिकायत की थी कि गत कुछ वर्षो के और समकालीन साहित्य के संबंध में जर्मनी में कितनी कम जानकारी है । अपने पहले उपन्यासों में ग्रास ने अपने पड़ो-सियों, दांज़िग और पश्चिमी प्रशिया के काशुबोन के देहाती लोगों की अवस्थाओं और कष्टों के संबंध में लिखा था, यद्यपि वह एक भिन्न संदर्भ में लिखा था । संभवतः

ग्रास से प्रेमचंद की रचनाओं पर एक दृष्टि डालने के लिए कहा जाना चाहिए ।

मेरे जैसे लोग तो इतना कर सकते हैं कि प्रेमचंद की रचनाओं की अधिक अच्छी भूमिकाएं लिख दें और रचना का अर्थ इस रीति से प्रस्तुत करने का प्रयत्न कर जिससे पश्चिमी पाठक हमे दीखने वाली ऊपरी असंगतियों के संबंध में सचेत और जानकार हो जाए —— इन असंगतियों का जन्म तो भारत और पश्चिम की परंपराओं और संस्कृतियों की बहुत अधिक भिन्नता से होता है । □

**डॉ. जोगफ्रोद ए. शुल्त्स**
23 फरवरी 1981

(अनुवादक : डॉ0 भक्तराम शर्मा)